प्रश्न २—सिद्ध कीजिए की बालकाण्ड अवान्तर कथा-प्रसगों का भण्डार है।

उत्तर—मानस के सातो काडो मे बालकाड सर्वाधिक विस्तृत एव व्यापक है। इसमें राम के जन्म से लेकर उनके विवाह तक की कथा का समावेश है। पर यह सब तो बालकाड के उत्तरार्द्ध मे है, इस प्रथम सोपान का आधे से अधिक भाग अवान्तर कथाओ से भरा हुआ है। इन अवान्तर में भी प्रारम्भिक कथाएँ रामावतार होने के कारणो से सम्बन्ध रखती हैं।

सर्व-प्रथम सती-मोह, दक्ष के यज्ञ में सती का प्राण-त्याग, पुन पार्वती के रूप में हिमगिरि के यहाँ जन्म और शकर से विवाह की कथा है। फिर भगवान् शकर ने पार्वती को विप्रशाप-वश विष्णु भगवान के जय–विजय नामक दो द्वारपालों के हिरण्याक्ष एव हिरण्यकशिपु होने की कथा सुनायी है। इन दोनो का अन्त क्रमश वराह तथा नृर्हसिह अवतारो के द्वारा होना बताया गया है। दूसरे जन्म में ये दोनो ही रावण और कुम्भकर्ण वनते हैं। इनका अन्त रामावतार द्वारा होता है।

तत्पश्चात् कश्यप और अदिति के दशरथ और कौशल्या के रूप मे जन्म लेने की कथा है।

एक कथा जलन्धर राक्षस की है जिसकी पतिव्रता पत्नी वृन्दा के शाप से भगवान् को नर-रूप में जन्म लेना पडा और जलन्धर ही रावण हुआ।

दूसरी कथा नारद-मोह की है। विश्वमोहिनी नामक राजकन्या से विवाह की इच्छा होते हुए भी उसमे असफलता पाकर नारद विष्णु भगवान् को भी शाप देते हैं और हँसी करने वाले दो शिवगणो को भी राक्षस होने का शाप दते है।

तीसरी कथा मनु और शतरूपा की है जिनके तप से प्रसन्न होकर भगवान् ने उनके पुत्र में जन्म लेने का वरदान दिया है।

उक्त सभी कथाएँ शकर भगवान ने पार्वती जी को सुनाई हैं।

राजा प्रतापभानु की कथा याज्ञवलक्य भारद्वाज को सुनाते हैं। राजा भानु विप्रशाप से सपरिवार राक्षस कुल में रावण के रूप में जन्म लेता है। उसका छोटा भाई कुम्भकर्ण वनता है और धर्मात्मा मन्त्री विभीषण के रूप में जन्म लेता है। रामावतार में विभिषण के अतिरिक्त इन सवका कुलनाश हो जाता है।

इन कथाओ के आधार पर ही यह कहा जा सकता है कि बालकाड अवान्तर कथाओ का भण्डार है।

---